गत श्रावणाङ्क के वक्तव्यसूक्ति संस्मरण में यह स्पष्ट किया गया था कि, गुप्ताकोप लक्षित अन्तरिक्ष में, एवं पृथिवी में दोनों स्थानों में समानरूप से वृष्टि हुआ करती है। अग्निदेवता अन्तरिक्ष में पानी बरसाते हैं, पर्जन्यदेवता भूमि पर पानी बरसाते हैं। प्रकृत संस्मरण में भी इसी पूर्व संस्मरण का स्पष्टीकरण हुआ है। जिस प्रकार सौरसावित्राग्नि रश्मियों के द्वारा भूपिण्ड की ओर अजस्र रूप से आया करता है, एवमेव पार्थिव आङ्गिराऽग्नि अहर्गणों के द्वारा द्युलोक की ओर आया करता है। जाते हुए इस प्राणाग्नि के आकर्षण से आकर्षित समुद्र सरित ओषधि, वनस्पति, प्राणिशरीर आदि में भुक्त पार्थिव सप्तमात्रा ( रसमात्रा ) धूम ( वाष्प ) रूप में परिणत होकर अन्तरिक्ष में चली जाती है। यही इस पार्थिव पानियों का 'गर्भाधान' है। अन्तरिक्ष में स्थाम वायुविशेष मरुत नाम से प्रसिद्ध है, जिस के सप्त-सप्तक ( ४९ मरुत ) अन्तरिक्ष में इतस्ततः प्रवाहित रहते हैं। भूलोक से जाते हुए आङ्गिरोऽग्नि के द्वारा अन्तरिक्ष में प्रक्षिप्त (फैंके गए) ये वाष्परूप पानी इन वायु धरातलों में प्रतिष्ठित हो जाते हैं। जिस दिन पानी का अग्निद्वारा वायु धरातल में गर्भाधान होता है, उस से ठीक १९५ वें दिन वह पानी सूर्य रश्मियों के आघात से भूमि पर गिर पड़ता है यही इस का प्रसव माना गया है। गर्भकाल प्रसवकाल दोनों के मध्य का काल 'दौहृदकाल' कहलाया है। पार्थिव अग्नि सौररश्मि के अतिरिक्त-पर्जन्यवायु, विद्युत स्तनयित्नु अभ्र मेघ आदि आदि अन्य पदार्थ भी इस वृष्टिकर्म के सहायक बनते हैं। भारतीय अन्यान्य विद्याओं में वृष्टिविद्या भी अपना एक विशेष महत्त्व रखती है। प्रस्तुत अङ्क में उद्धृत होने वाले ध गादापन ब्राह्मण की १८ वीं कण्डिका में इसी वृष्टिविद्या का विश्लेषण हुआ है। तत्कण्डिका के विवेचना प्रकरण में विस्तार से इसी विद्या पर प्रकाश डाला गया है जो पाठकों के लिए विशेषरूप से अनुसन्धान की सामग्री मानी जायगी। प्रस्तुत अङ्क के १५२ वें पृष्ठ से वृष्टिविज्ञान का प्रारम्भ हुआ है। एवं लगभग ५—६ पृष्ठों में इस का प्रतिपादन हुआ है। जिन में से प्रकृत अङ्क में मुद्रणप्रणालुगता परिस्थिति के वश केवल २ पृष्ठ ही प्रकाशित हो पाए हैं। शेषांश अगले (३) अङ्क की प्रतीक्षा में है जिस प्रतीक्षा की सफलता प्राच्यसाहित्य प्रेमियों की कृपा पर ही अवलम्बित है।

* *

# ८—वैज्ञानिक विवेचना—

## १—आश्रावणकर्म्मोपपत्तिः

उपांशुयाज कर्म्मानन्तर जुहूस्थित आज्यशेष का ध्रुवास्थित आज्य से समञ्जन कराया जाता है अनन्तर जुहू उपभृत् नामक दोनों स्रुचाओं को यथास्थान रख दिया जाता है। इस कर्म्म के अनन्तर वरणकर्म्म आरम्भ होने वाला है। जिन दर्भतृणसमूहों से सम्मिलित इध्म (काष्ठ) बांधे जाते हैं वह तृणसमष्टि 'इध्मसन्नहन' नाम से व्यवहृत हुई है। इसे हाथ में लेकर ही अध्वर्यु तथा आग्नीध्र नामक ऋत्विक् आश्रावण-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता पूरी करते हैं। पहिले अध्वर्यु 'आ श्रावय' इस निगद मन्त्र का उच्चारण करता है अनन्तर आग्नीध्र 'अस्तु श्रौषट्' इस निगद मन्त्र का उच्चारण करता है, यही प्रत्यक्ष ब्राह्मणानुगत आश्रावण कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता है जैसा कि सूत्रानुगत पद्धतिप्रकरण में स्पष्ट किया जा चुका है। ब्राह्मण की १ २ ३ इन तीन कण्डिकाओं में उपपत्ति प्रदर्शन-पूर्वक इस आश्रावण कर्म्म का ही प्रतिपादन हुआ है।

वरण कर्म्म से पहिले आश्रावण क्यों किया जाता है? इसी प्रश्न का औपपत्तिक समाधान करती हुई श्रुति कहती है—'यह आश्रावण कर्म्म निश्चयेन यज्ञ है'। वरण कर्म्म से इन ऋत्विजों के द्वारा यज्ञेतिकर्त्तव्यता का ही सम्पादन अभीष्ट है। दूसरे शब्दों में वरण कर्म्म एक प्रकार का यज्ञाधिकार (यज्ञेतिकर्त्तव्यता–निर्वाहाधिकार) प्रदान है। इस यज्ञाधिकार प्रदानक्षण में वरण कर्म्म के उपक्रम में प्राकृतिक यज्ञ का सम्बन्ध अपेक्षित है। इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए आश्रावणात्मक यज्ञ का वरणकर्म्म से पहिले अनुगमन किया जाता है। 'आ श्रावय' इस निगद मन्त्र का तात्पर्य यही है कि, जिनका आज हम इस यज्ञ में वरण करना चाहते हैं उन्हें प्राकृतिक देवता स्वीकार करलें। इसे हम आज के यज्ञस्वरूप यज्ञ कर्म्म के लिए आज हम होता बना रहे हैं" यही आश्रावण का निष्कर्ष है। [illegible] पार्थिव प्राण-देवताओं का आहुति क्रम द्वारा [illegible] प्राण–देवताओं

पार्थिव ( आधिभौतिक ) यज्ञात्मक है। आघारण कर्म में पार्थिव प्रतिष्ठा ही अभिप्रेत है। अतएव या तो वेदि पर बिछे दर्भतृण को लेकर आघारण करना चाहिए, अथवा इध्म काष्ठ को लेकर आघारण कर्म करना चाहिए। वेदितृण से साक्षात् रूप से इध्म खण्ड से परम्परया पार्थिव प्रतिष्ठा प्राप्त हो जाती है इस उपपत्ति को आगे रखते हुए किन्हीं एक साम्प्रदायिक आघारण कर्म में वेदिस्थित दर्भतृण अथवा इध्मखण्डग्रहण का समर्थन कर रहे हैं।

भगवान् कात्यायन की दृष्टि में वेदितृण अथवा इध्मखण्ड, दोनों में से किसी को भी लेकर आघारण कर्म करना सिद्धान्तविरुद्ध है। कारण क्या है। यह ठीक है कि वेदितृण तथा इध्मखण्ड दोनों ही पार्थिव प्रतिष्ठात्मक हैं। परन्तु ये दोनों अन्य कर्म में विनियुक्त हैं। वेदितृण को लेना एक दृष्टि से यज्ञपुरुष के लोम-केशों का उत्पाटन करना है दूसरी दृष्टि से पृथिवी की ओषधि-वनस्पति को पृथिवी ( वेदि ) से पृथक् कर उसे ऊसर बनाना है। इस के अतिरिक्त वेदिस्थित दर्भतृण 'सुप्रजा मयं' के अनुसार देवताओं का प्रतिष्ठात्मक आसन है। इसे उठाना आगत देवताओं को प्रतिष्ठा विच्युत करना है। ऐसी दशा में वेदितृण ग्रहण करना सर्वथा अनुचित ठहरता है। इध्मकाष्ठ इध्म-समिन्धन कर्म के लिए नियत हैं। इसका खण्ड लेना समिन्धनकर्म को अपूर्ण बनाना है। फलतः इध्मखण्ड ग्रहण भी अवैध बन जाता है। कात्यायन उन साम्प्रदायिकों से प्रश्न करते हैं कि, जिन दर्भतृणों से इध्मकाष्ठ बांधा जाता है क्या वे इध्मसम्बन्ध रहित नहीं हैं? क्या इनमें पार्थिव प्रतिष्ठा नहीं है?॥ जब कि इन दर्भतृणों से यज्ञात्मक इध्म बांधा जाता है, इन से भूमि-सम्मार्जन कर्म होता है, [illegible] सम्पादन भी कई एक परिशिष्ट कर्म होते हैं तो इन की यज्ञात्मकता में क्या सन्देह रह जाता है। अतः या इध्म सन्नहनतृण ऐसे ऐसे परिशिष्ट कर्मों के लिए ही नियत हैं साथ ही वेदितृण तथा इध्मखण्ड ग्रहण अनुचित है तो प्रत्येक दशा में इध्मसन्नहन तृणपूर्वक ही आघारण-कर्म करना चाहिए॥ १॥

— ९ —

## २—दिग्व्याघ्रिप्रवरणकर्म्मोपपत्ति

कण्डिका ४ से आरम्भ कर ८ वीं कण्डिका पर्य्यन्त पाँच कण्डिकाओं में प्राकृतिक दिव्य प्राणाग्नि के वरण की सोपपत्तिक इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण हुआ है। दिव्य यज्ञ में होतृत्वेन वृत प्राणाग्नि के क्या क्या कर्म्म हैं ?, प्रतिपाद्य उपपत्ति प्रकरण में इसी प्रश्न का समाधान हुआ है। जिन इध्मनामकतन्त्वात्मक दर्भतृण-समूहों से यज्ञियकाष्ठ सम्भार बाँधा जाता है पूर्वकथनानुसार उन्हें हाथ में लेकर वह अध्वर्यु—'ओ श्रावय' इस निगम्मन्त्र का उच्चारण करता हुआ 'आश्रावण' कर्म्म करता है। अध्वर्यु के इस आश्रावण कर्म्म के अनन्तर आग्नीध्र नामक ऋत्विक् 'अस्तु श्रौषट्' इस निगदमन्त्रोच्चारण से प्रत्याश्रावण कर्म करता है। अध्वर्युकर्त्तृक इस आश्रावण, तथा आग्नीध्रकर्तृक प्रत्याश्रावण-कर्म्म के अनन्तर अध्वर्यु उन इध्मतन्तुरूपतन्तुओं को अपने हाथ में रखता हुआ ही—"अग्निर्देवो दैव्यो होता देवान् यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान् मनुष्वद्भरतवत्" इस निगद मन्त्र का उच्चारण करता हुआ दिव्याग्नि का ही अपने इस वैध यज्ञ में होतृत्वेन वरण करता है जो कि अध्वर्युकर्तृक कर्म्म 'होतृप्रवरणकर्म्म' कहलाता है।

यज्ञकर्म्म में होनेवाले होम कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता जिस ऋग्वेदी ऋत्विक् द्वारा सम्पन्न होती है वही 'होता' कहलाता है। होमकर्म्मेतिकर्त्तव्यता-लक्षण अधिकार प्रदान के लिए होने वाला अध्वर्युकर्तृक कर्म्म ही 'होतृप्रवरण' कर्म्म है। इस मानुष होतृप्रवरण कर्म्म से पहिले दिव्याग्नि का वरण करना क्यों आवश्यक समझा गया ? दूसरे शब्दों में दिव्याग्निवरण क्यों अपेक्षित है ? इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि, इस वरणकर्म्म से देवताओं के होता अग्नि से तथा यज्ञदेवताओं से अपनी पृथक्ता का ही निराकरण किया जाता है। तात्पर्य यही है कि, प्राकृतिक साम्वत्सरिक, अग्नीषोमात्मक यज्ञ ही वास्तविक यज्ञ है। इस यज्ञ का होतृत्व पार्थिव प्राणाग्नि पर अवलम्बित है। पार्थिव प्राणाग्नि के 'एति-प्रैति' लक्षण गमनागमन व्यापार से ही पारमेष्ठ्य सोम का आहरण होता है। ग्रहणात्मक इस प्राणाग्नि से आहृत सोम ही पार्थिव आग्नेय ११ प्राण देवताओं के यज्ञ का स्वरूप सम्पादक बनता है। इस यज्ञस्वरूप-निष्पत्ति के अतिरिक्त मृत्युलोकस्थ सौर-सावित्र इन्द्रप्राण का पार्थिव प्राणाग्नि के साथ सम्बन्ध कराना भी उक्त लक्षण प्राणाग्नि का ही कर्म्म है। इस देवाह्वान लक्षण देवयजन ( दे

## ३—आर्षेयप्रवरणकर्म्मोपपत्तिः

'अग्निर्देवो दैव्यो होता' इत्यादि मन्त्रपाठ द्वारा अपने इस वैध यज्ञ में प्राकृतिक दिव्य प्राणाग्नि की भावना करना, एवं अग्नि का होतृत्वेन वरण करना है जिस का ४ से ८ वीं कण्डिका पर्य्यन्त ५ कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है। अब क्रमप्राप्त आर्षेय प्रवरण कर्म्म की उपपत्ति का दिग्दर्शन कराया जाता है। यज्ञकर्त्ता यजमान के वंशगौरव का कीर्त्तन ही 'आर्षेयप्रवरकर्म्म' है। इस वरण से यज्ञाधिकार योग्यता का ही समर्थन हुआ है। यज्ञकर्म लौकिक कर्म्म नहीं है अपितु वैदिक दिव्य-कर्म्म है। लौकिक कर्म्म का अधिकार जहां मनुष्यमात्र को है वहां वैदिक यज्ञ-तपः-दान-कर्म्मत्रयी का अधिकार एकमात्र द्विजाति प्रजा को ही है जिनके वीर्य्य में क्रमशः सूर्य्यप्राण, तथा देवप्राण प्रतिष्ठित रहता है। यह वैध वैदिक-यज्ञकर्म्म प्राकृतिक नित्य दिव्य यज्ञ की विधि पर वितत होता है, जैसा कि अनेकधा स्पष्ट किया जा चुका है। प्राकृतिक यज्ञ सम्वत्सरयज्ञ है, जैसा कि इसी ब्राह्मण की १६ वीं कण्डिका में स्पष्ट होने वाला है। सम्वत्सरयज्ञ का 'अदितिमण्डल' से सम्बन्ध है। इस अदितिमण्डल के गर्भ में त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्ना अग्निप्रधाना पृथिवी पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न वायुप्रधान अन्तरिक्ष एकविंशस्तोमावच्छिन्न इन्द्रप्रधान द्युलोक ये तीनों त्रैलोक्य प्रतिष्ठित हैं जैसा कि— "अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः" (ऋक् सं० १।८९।१० ।) इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है। अदितिगर्भ में प्रतिष्ठित अग्निप्रमुख पार्थिव ८ वसुदेवता वायुप्रमुख आन्तरिक्ष्य ११ रुद्रदेवता इन्द्रप्रमुख दिव्य १२ आदित्य देवता नासत्य-दस्र नामक २ अश्विन देवता सम्भूय ३३ प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। ये ही ३३ देवता अदितिगर्भावच्छिन्न सम्वत्सरयज्ञ के स्वरूप सम्पादक हैं। अतएव— "येषां त्रयस्त्रिंशद् मनोर्देवा यज्ञियासः" (ऋक् सं० ८।३०।२) इत्यादि श्रुति के अनुसार ये ही देवता यज्ञिय देवता कहलाए हैं। इस सम्वत्सरयज्ञ में प्रातःकाल, मध्याह्न सायङ्काल भेद से तीन सवन हैं। वसुदेवतानुगत प्रातःकाल प्रातःसवन है रुद्रदेवतानुगत मध्याह्न माध्यन्दिनसवन है एवं आदित्यदेवतानुगत सायङ्काल सायंसवन है। त्रिभिरवच्छिन्न एतत्प्राण इस सवनत्रयात्मक सम्वत्सर यज्ञमण्डल की सीमा से बहिर्भूत है। मानवप्रजा में से जिनके वीर्य्य में क्रमशः प्रातःसवनीय देवता प्रतिष्ठित रहते हैं वह ब्राह्मण है। जिनके वीर्य्य में माध्यन्दि-

ऋषि तथा देवप्राण दोनों का वीर्य्य से सम्बन्ध है न कि जन्म से। अन्यत ऋषि एवं देवप्राण का सम्बन्ध वीर्य्य में रहना चाहिए। वही द्विजाति है, वही यज्ञाधिकारी है। इस जन्मानुगत वीर्य्यभाव (जातिभाव) का स्पष्टीकरण करने के लिए ही कहा गया है— 'अथ महावीर्य्या यो ब्रह्म प्रापत्'। इसी वीर्य्यस्थापनद्वारा यजमान का यज्ञाधिकारत्व स्पष्ट करने के लिए आर्षेयवरण होता है। एवं यही इस कर्म की प्रथम उपपत्ति है— 'तस्मादार्षेयं प्रवृणीते' ॥ ६ ॥

उपपत्त्यनन्तर क्रम-जिज्ञासा बतलाती हुई श्रुति कहती है कि, सृष्टिक्रम के अनुसार से पितामह पिता पुत्र इस क्रम से ही ऋषिवंश-परम्परा का उल्लेख होना चाहिए। इस सृष्टिसम्बन्ध के सम्बन्ध के अतिरिक्त स्वयं यज्ञकर्म की दृष्टि से भी 'परस्तात् अर्वाक्' ही वरण होना चाहिए। देवात्मलक्षणा दिव्यप्राणोत्पत्ति ही यज्ञकर्म का प्रधान लक्ष्य है। एवं उत्पत्ति क्रम में पितामह-पिता-पुत्र रूप यही क्रम है। अतः इस प्राणोत्पादक यज्ञकर्म में भी आर्षेयवरण करते समय पहिले यजमान के पितामह का, अनन्तर पिता का सर्वान्त में पुत्रस्थानीय यजमान का नामोल्लेख करना आवश्यक तथा क्रमसङ्गत है— 'तस्मात् परस्तादर्वाक् प्रवृणीते' ॥ १ ॥

— ३ —

४—अग्नि ब्राह्मणानुग्रहप्राप्तिकर्म्मोपपत्ति—

ऋषिवंश प्रसूत तथा जन्मना द्विजाति यह यजमान यज्ञ का अधिकारी अवश्य है परन्तु इस का यह अधिकार तबतक कार्य्यरूप में परिणत नहीं हो सकता जबतक कि इस के इस यज्ञमण्डल में आहवनीयाग्निकुण्ड में दिव्य प्राणदेवताओं का सम्बन्ध न हो जाय। यह देवाह्वान कर्म पञ्चभूत ब्रह्मवीर्य्य प्रवर्त्तक ब्राह्माग्नि तथा तद्वीर्य्यप्रधान ऋत्विग् ब्राह्मणों के अनुग्रह सहयोग पर ही निर्भर है। दिव्याग्निवरण से अग्नि देवता यज्ञमण्डल में पधार अवश्य जाते हैं परन्तु प्रकृति के नियत सूत्र के आधार पर इन का देवाह्वान कर्म तो वैज्ञानिक, अनूचान उन ब्राह्मणों के सहयोग पर ही अवलम्बित है जो उन परोक्ष प्राकृतिक सूत्र रूप आधार का मन्त्रात्मक स्तोम-शस्त्र-ग्रह आदि कर्म्मों के द्वारा ग्रहण करने की शक्ति रखते हैं। 'अग्निर्ह्यो देवो होता' इत्यादि पूर्वोक्त निगद मन्त्र से आगत अग्नि का होतृत्वेन वरण कर लिया यज्ञारम्भोक्ता यजमान ने

स्वस्त्ययनात्मक मन्त्र का भगला भाग है —"अग्ने ! पूषन् ! बृहस्पते ! प्र च व प्र च यज"। अनुवचन, और यजन कर्मों में पार्थिव अग्नि, पार्थिव भूत, एवं वाक् ये तीनों साधन अपेक्षित हैं। पार्थिव भूतभाग यजन कर्म का अनुगामी है वाग्भाग अनुवचन कर्म का अनुगामी है। जिस अग्नि का वरण किया जाता है वह द्यावापृथिवी में व्याप्त वैश्वानर लक्षण प्राणाग्नि था, एवं प्रस्तुत मन्त्र में पठित अग्नि भूपिण्डात्मा पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाला भूताग्नि है। इस भूताग्नि का पोषण जिस पार्थिव प्राण से होता है वह 'पूषा' नाम से प्रसिद्ध है। सूक्ष्मस्थूलभेदात्मक अदम्भक पूषा प्राण, रयवी-नमनात्मक पूषाप्राण, भास्वरलक्षण पूषाप्राण तीनों में से प्रकृतमन्त्र के 'पूषा' शब्द से अदम्भक पार्थिव पूषाप्राण ही अभिप्रेत है। वाक्-गौ-द्यौ, ये तीन पृथिवी के मनोता माने गए हैं। इन तीनों में पार्थिवी वाक् का बृहस्पति से सम्बन्ध है जिस बाहस्पत्य वाक् से पार्थिव वषट्कार का स्वरूप निर्माण होता है। पार्थिवी गौ का अग्नि से सम्बन्ध है, जिस से—'गौर्वा अग्निहोत्रम्' के अनुसार पार्थिव अग्निहोत्र यज्ञ सम्पन्न होता है। एवं पार्थिव द्यौ मनोता का पूषा से सम्बन्ध है। इन तीनों पार्थिव तत्वों के समन्वय से ही पार्थिव यज्ञ के याज्या, तथा अनुवाक्या कर्म सम्पन्न होते हैं। मन्त्र द्वारा उन्हीं तीनों का सम्बन्ध किया जाता है ॥ १६ ॥

स्वस्त्ययन करमन्त्र का भगला भाग है—"वसूनां रातौ स्याम, रुद्राणामुर्व्यायां, स्वादित्या अदितय स्यामानेहसः। पार्थिवयज्ञ के पाकयज्ञ वितानयज्ञ भद से दो विवर्त हैं। स्मार्तयज्ञ पाकयज्ञ है। और श्रौताग्नियज्ञ वितानयज्ञ है। पार्थिव गार्हपत्याग्नि का वसुदेवता से आन्तरिक्ष्य धिष्ण्याग्नि का रुद्रदेवता से तथा दिव्य आहवनीयाग्नि का आदित्य देवता से सम्बन्ध है। देवत्रयी से अनुगृहीत अग्नित्रयी का वितान (पृथिवी से ग्रहलोक पर्यन्त फैलाव) ही वितानयज्ञ है। इन तीनों गणदेवताओं के सम्बन्ध से प्राकृतिक वितान यज्ञ की सम्पत्ति का सम्बन्ध हो जाता है। प्रकृत मन्त्र में उसी वितानसम्पत्ति का सम्बन्ध किया जाता है। पार्थिव अन्नसम्पत्ति, पशुसम्पत्ति, तथा द्रव्यसम्पत्ति, तीनों की समष्टि 'राति' है। जिसे दौलत कहा जाता है उसी के लिए वेद में 'राति' शब्द प्रयुक्त हुआ है। यह 'राति' अन्न-पशु-द्रव्य भेद से त्रिधा विभक्त है। इन तीनों का पार्थिव वसुदेवता से सम्बन्ध है। अतएव सम्पत्ति को वसु भी

में प्रतिष्ठित हैं *। 'अदितये स्यामानेहसः' इस मन्त्र भाग से वर्त्मान्त में उसी देवमाता अदिति का अनुग्रह प्राप्त किया जाता है ॥ १७ ॥

स्वस्त्ययनतरमन्त्र का अगला भाग है—"जुष्टामद्य देवेभ्यो वाचमुद्यासम्"। होम कर्म की सफलता के लिए जिन जिन देवताओं का अनुग्रह अपेक्षित था, पूर्वमन्त्रभागों के बल से होता ने वह प्राप्त कर लिया। अब वह स्वयं अपने उस आध्यात्मिक वाङ्मय देवता के अनुग्रह की कामना कर रहा है, जिस की प्राप्ति से सब कुछ सफल है, एवं जिस के अभाव में सब कुछ व्यर्थ है। अनुष्ठान कर्म से सम्बन्ध रखने वाले जिन देवताओं के लिए होता अनुवाक्या करता है यदि उन मन्त्रों के उच्चारण में अक्षर-पद-वाक्य आदि का उच्चारणसौष्ठव-माधुर्य है तो यथानुरूप उच्चरित मन्त्र अपनी उदात्त-अनुदात्त-स्वरित आदि स्वरमर्यादा से, तथा गायत्री, त्रिष्टुप्, जगती, आदि छन्दोमर्यादा से तत्तदक्षर छन्दोमय प्राकृतिक प्राणदेवताओं से समनुस्यूत होते हुए तत्तद्देवतावाहन में समर्थ हो जाते हैं। ऐसी देवाकर्षिणी सौमनस्य-व्यवस्थिता अनुद्वेगकरी मन्त्रवाक् ही प्राणदेवताओं के लिए आकर्षण की वस्तु बनती हुई 'जुष्टा' वाक् कहलाई है। यदि मन्त्रोच्चारण में स्वर-स्खलन है, स्वरदोष है, उच्चारणदोष है, स्खलनदोष है तो इस की सन्तानधारा विच्छिन्न है। ऐसी विच्छिन्ना मन्त्रवाक् कभी देवाकर्षणकर्म में सफल नहीं हो सकती। लोक में भी सब कुछ साधन-सामग्रियों के विद्यमान रहने पर भी वक्ता अपनी उद्वेगभावात्मा अव्यवस्थित वाक् से सब कुछ व्यर्थ हो जाता है। अतएव इतर सब साधनों की अपेक्षा उस अन्तम वाक्-साधन का सौष्ठव प्रत्यक्ष रूप से अपेक्षित है, जिस के अनुग्रह से साधन प्राप्त हो जाते हैं, एवं साध्य भी समृद्ध बन जाता है। अतएव—'तदि समृद्धम् या कुरु देवेभ्योऽनुब्रवत्' इत्यादि रूप से जुष्टा-वाक् का ही यज्ञ की प्रधान समृद्धि माना गया है ॥ १८ ॥

---

* अदित्यां जज्ञिरे देवास्त्रयस्त्रिंशदरिन्दम।
आदित्या वसवो, रुद्रा, अश्विनौ च परन्तप।
—वाल्मीकिरामायण।

लिए, साथ ही इसे प्रशंसात्मक व्याख्यान के लिए पूर्व ( १६ ) कण्डिका में—'जुष्टा यशस्या' कहा गया है। अब प्रस्तुत कण्डिका में आत्मव्यतिरिक्त सम्पूर्ण समाजगण के लिए शुभ वाक्प्रयोग का विधान हुआ है। प्रत्येक कर्म में सभी के शुभसंकल्प अपेक्षित हैं। वही कर्म समृद्ध माना गया है, जिस को देखने वाले न देखने वाले, सभी एकस्वर से साधु वाद दिया करते हैं। तात्पर्य, लोकसमृद्धि से सभी की शुभ कामनाएं अपेक्षित हैं। इस के लिए सभी के प्रति शुभवाक् का प्रयोग होना चाहिए।

अगला मन्त्रभाग है— "यन्मे होतृत्वे जिह्मं चक्षुः परापतत्, अग्निष्टत् पुनराभरा जातवेदा विचर्षणिः"। होता यद्यपि यथाशक्ति मनोदेवताओं का, सदस्य ब्राह्मणों का, समाजगण का सभी का अनुग्रह भी प्राप्त कर लेता है। मन्त्रप्रयोग भी यथाविधि ही करता है। इस प्रकार अपनी जान में वह अपने होतृकर्म में कोई त्रुटि नहीं करता। तथापि संसार में समालोचकों की कमी नहीं है। सर्वथा निर्दोष कर्मों में भी दोष-दर्शन करने वाले मिल ही जाते हैं। होसकता है—लौकिक कर्मों का इस दृष्टिदोष से कुछ न बिगड़ता हो। परन्तु वैदिक कर्म अवश्य ही इस दृष्टिदोष से विकृत हो सकता है। दृष्टिमार्गद्वारा वह कुत्सित भावना यज्ञवातावरण में यदि प्रवेश कर जाती है, तो उसी प्रकार यज्ञस्वरूप विकृत हो जाता है जैसे आगन्तुक तृणादि से स्वच्छ भी घर मलिन हो जाता है। होता का यह भी एक कर्तव्य हो जाता है कि, ऐसे दुष्ट समालोचकों की कुदृष्टि के दोष से दोषयुक्त बने हुए यज्ञकर्म को निर्दुष्ट बनाने के लिए अग्नि से प्रार्थना कर ले। हम नहीं जानते कि, किस के दृष्टिदोष से यज्ञस्वरूप विकृत हुआ। परन्तु सब कुछ जानने वाले अवश्य 'जातवेदा' नाम से प्रसिद्ध अग्नि अवश्य ही उसे जानते हैं। वे अवश्य ही हमारी भावना से प्रेरित होकर उस दृष्टिदोष को हटा कर पुनः यज्ञशक्ति का उत्थान करने की क्षमता रखते हैं॥ १ ॥

'जातवेदा विचर्षणिः' यहां तक स्वस्त्ययनकर्म करने के अनन्तर वह होता अध्वर्यु तथा आग्नीध्र नामक ऋत्विजों का स्पर्श करता है। वस्तुतः अध्वर्यु प्राणव्यापार का उद्गाता तथा होता दोनों वाग्व्यापार के एवं ब्रह्मा मनोव्यापार के प्रवर्तक माने गए हैं। परन्तु यहां स्थितिभाव को लक्ष्य बना कर श्रुति ने अध्वर्यु को 'मन' मान लिया है।

को अश्व में रखते हुए श्रुति ने इन्हें 'उर्वी' कहा है। जिस के लिए ये ६ भी पर्व अनुकूल रहते हैं वह कभी किसी भी प्रकार का भय नहीं पा सकता। होता इसी देवस्वकानुमतप्राप्ति की कामना करता है ॥ २८ ॥

स्वस्त्ययनवाचकमन्त्र समाप्ति के अनन्तर होता अपने लिए नियत 'होतृषदन' नामक आसन बैठने के स्थान की ओर लौट आता है। यहां आकर अपने दर्भासन से एक तृण निकाल कर फेंकता हुआ होता— निरस्तः परावसु मन्त्र बोलता है। जिस की उपपत्ति श्रुति ने यह बतलाई है कि परावसु नामक असुर असुरों का होता था। तृणनिष्कासन व्याज से उसी को इस देवयज्ञमण्डल से बाहिर फेंका जाता है। ऐतिहासिक तथ्य की दृष्टि से बहुत सम्भव हो, सोम देवताओं की भांति असुरों ने भी यज्ञ किया हो एवं उनके किसी यज्ञ में 'परावसु' नामक असुर ब्राह्मण होता बना हो। परन्तु तत्त्वदृष्ट्या यह तमोमय प्राण जो कि अपने स्वाभाविक आसुरभाव से देवयज्ञ से सम्बन्ध रखने वाले वसु (सम्पत्ति) को यज्ञमण्डल से पराग् करने वाला है 'परावसु' है। इसी के लिए 'सहरक्षा' शब्द प्रयुक्त हुआ है। जैसा कि— सहरक्षा इत्यसुररक्षांसि वृत्त आस इत्यादि रूप से पूर्व के 'हिङ्काराब्राह्मण' में विस्तार से बतलाया जा चुका है। दिव्यपार्थिवाग्नि देवदेवताओं के होता हैं। इसी के लिए 'अग्निं दूतं वृणीमहे होतारं विश्ववेदसम्' इत्यादि कहा गया है। अग्नि व अन्य वसु इत्यादि के अनुसार वसु (सम्पत्) के प्रवर्तक ये अग्नि ही 'अर्वावसु' नामक देवदेवताओं के होता हैं। दोनों ही मायात्मक रूप आन्तरिक्ष्य वायु में व्याप्त रहते हैं। इसका यज्ञमण्डल में दोनों का सम्बन्ध अनिवार्य है। दोनों में परावसु का सम्बन्ध यज्ञविघातक है। मन्त्रशक्ति द्वारा तृणनिष्कासन उस का निकाल बाहिर कर दिया जाता है एवं—'इदमहमर्वावसो सदने सीदामि' यह मन्त्र बोलता हुआ स्वयं में केवल अर्वावसु नामक दिव्याग्नि होता के सम्बन्ध को दृढमूल बनाता है। २१–२८ कण्डिकाओं में इसी उपपत्ति का स्पष्टीकरण हुआ है ॥ २१-२८ ॥

इस प्रकार होतृषदन स्थान में बैठने के अनन्तर होता बोलता है— विश्वकर्मन्तनूपा असि मा मोदोषिष्टं मा मा हिंसिष्टमेष वा भाग"। इस मन्त्र का उच्चारण करता हुआ होता उत्तर की ओर थोड़ा सा सरकता सा है। होतृषदन स्थान गार्हपत्य तथा आह

• ओं तत् सद् ब्रह्मणे नमः •

# अथ शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये

पञ्चमाध्याये द्वितीय, चतुर्थ प्रपाठके च तृतीय ब्राह्मणम्

( १।५।२ )—(१।४।३ )

क्रमप्राप्तञ्च २१ ब्राह्मणम्

## "स्रुग्व्याहरणम्"

क—निगमपाठ ( पारायणपाठ —

( अथ प्रथमकाण्डे पञ्चमाध्याये द्वितीयं चतुर्थप्रपाठके च तृतीयं ब्राह्मणम् )

अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रमिति । अग्निर्वै होता वेत्त्वित्येवैतदाहाग्नेर्होत्रमिति तस्यो हि होत्रं वेत्तु प्रावित्रमिति यज्ञो वै प्रावित्रं वेत्तु यज्ञमित्येवैतदाह साधु ते यजमान देवतेति साधु ते यजमान देवता यस्य तेऽग्निर्होतेत्येवैतदाह घृतवतीमध्वर्यो स्रुचमास्यस्वेति तदध्वर्युं प्रसौति स यदेकामिवाह ॥१॥

यजमान एव जुहूमनु । योऽस्मा अरातीयति स उपभृतमनु स यदद्ध इव ब्रूयाद्यजमानाय द्विषन्त

देवानुपावर्तत तेनोपावृत्तेन देवा ऽअयजन्त तेनेष्ट्वेतद-
भवन्यदिदं देवा ॥६॥

स यदाश्रावयति । यथैवैतदनुमन्त्रयत ऽआ नः
शृणूप न आवर्तस्वेत्यथ यत्प्रत्याश्रावयति यथै ऽवैत-
दुपावर्ततेऽस्तु तथेति तेनोपावृत्तेन रेतसा भूतेनऽर्त्विज
सम्मदायं चरन्ति यजमानेन परोक्षं यथा गोपाश्रेण
सम्मदायं चरेयुरेवमनेनऽर्त्विज सम्मदाय चरन्ति
तद्वा चैवैतत्सम्मदाय चरन्ति ऽग्नि यज्ञो ऽग्नौ हि
रेतस्तदेतेनैवैतत्सम्मदाय चरन्ति ॥७॥

सोऽनुब्रूहीत्येवोक्त्वाध्वर्युः । नापव्याहरेन्मो ऽएव
होतापव्याहरेदाश्रावयत्यध्वर्युस्तदग्नीधं यत्र ऽउपा-
वर्तेत ॥८॥

सोऽग्नीन्नापव्याहरेत् । आ प्रत्याश्रावणात् प्रत्या-
श्रावयत्यग्नीत् तत्पुनरध्वर्युं यत्र ऽउपावर्तते ॥९॥

सोऽध्वर्युर्नापव्याहरेत् । आ यजेति व्यक्तो यजेत्ये-
वाध्वर्युर्होत्रे यज्ञं सम्प्रयच्छति ॥१०॥

स होता नापव्याहरेत् । आ वषट्कारात् तु वषट्
कारेणाग्नावेव योनौ रेतोभूतं सिञ्चत्यग्निर्वै योनि

तासाꣳ सप्तदशाक्षराणि । सप्तदशो वै प्रजापति प्रजापतिर्यज्ञ एषैका यज्ञस्य मात्रेण सम्पत् ॥१७॥

ओ श्रावयेति वै देवा । पुरोवातꣳ ससृजिरेऽस्तु श्रौषडित्यभ्राणि समप्लावयन्यजेति विद्युतं ये यजामह इति स्तनयित्नु वषट्कारेणैव प्रावर्षन् ॥१८॥

स यदि वृष्टिकाम स्यात् । यदीष्टया वा यजेत दर्शपूर्णमासयोर्वैव ब्रूयाद् वृष्टिकामो वा अस्मीति तत्रो ऽध्वर्यु ब्रूयात् पुरोवातञ्च विद्युतञ्च मनसा ध्याय त्वग्नीधꣳ स्तनयित्नुञ्च वर्षञ्च मनसा ध्यायेति होतारꣳ सर्वाण्येतानि मनसा ध्यायेति, ब्रह्माणं वर्षति हैव तत्र यत्रैवमृत्विज सविदाना यज्ञेन चरन्ति १९

ओ श्रावयेति वै देवा । विराजमभ्याजुहुवुरस्तु श्रौषडिति वत्समुपावासृजन्यजेत्युदनयन्ये यजामह इत्युपासीदन् वषट्कारेणैव विराजमदुहतेय वै विरा डस्यै वा एष दोह ऽएवꣳ ह वा ऽस्मा ऽइयं विराट् सर्वान् कामान् दुहे य ऽएवमेतं विराजो दोहं वेद ॥२०॥३

इति चतुर्थप्रपाठके तृतीय ब्राह्मणम् [५ २] ॥

इति पञ्चमाध्याये द्वितीयं चतुर्थप्रपाठके च तृतीय ब्राह्मणम् (१।५।२)–१।४।३)

इति–निर्भुजपाठ (क)

यज्ञमेवैतदनुमन्त्रयते—"आ-न भूम, उप न आवर्तस्व" इति। अथ यत् प्रत्याभावयति—यज्ञ एवैतदुपावर्तते—"अस्तु यथा" इति। तेनोपावृत्तेन रेतसा भूतेन ऋत्विजः सम्प्रदायं चरन्ति, यजमानेन परोक्षम्। यथा पूर्ण पात्रेण सम्प्रदायं चरेयुः—एवमनेन ऋत्विजः सम्प्रदायं चरन्ति। तद्यथैवैतद् सम्प्रदायं चरन्ति। वाग् हि यज्ञ, वाग् उ रेत। तदेतेनैवैतत् सम्प्रदायं चरन्ति॥ (७)॥ स 'अनुज्ञ हि' इत्येवोक्त्वा अध्वर्युर्नोपप्याहरेत्, ना एव होतापप्याहरेत्। आधावयति अध्वर्युः—तदन्तीष यज्ञ उपावर्तते॥ (८)॥ सोऽग्नीन्नापप्याहरेत्—आ प्रत्याभावणात्। प्रत्याभावयत्यग्नीत्—तत् पुनरध्वर्युं यज्ञ उपावर्तते॥ (९)॥ सोऽध्वर्युर्नापप्याहरेत्—आ 'यज' इति वक्तो। 'यज' इत्येवाध्वर्युर्होत्रे यज्ञं सम्प्रयच्छति॥ (१०)॥ स होता नापप्याहरेत्—आ वषट्कारात्। स वषट्कारेणाग्नावेव योनौ रेतो भूत सिञ्चति। अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य—स ततः प्रजायते—इति नु हविर्यज्ञे। अथ सौम्यऽध्वरे॥ (११)॥ स वै ग्रहं गृहीत्वा अध्वर्युर्नापप्याहरत्—आ उपाकरणात्। 'उपावर्तध्वम्' इत्येवाध्वर्युरुद्गातृभ्यो यज्ञं सम्प्रयच्छति॥ (१२)॥ स उद्गातारो नापप्याहरेयुः—आ उत्तमायाः। "एषोत्तमा" इत्येवोद्गातारो होत्रे यज्ञं सम्प्रयच्छन्ति॥ (१३)॥ स होता नापप्याहरेत्—आ वषट्कारात्। स वषट्कारेणाग्नावेव योनौ रेतोभूतं सिञ्चति। अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य—स ततः प्रजायते॥ (१४)॥ स यद् ह सोऽपप्याहरेत्—यः यज्ञ उपावर्तत, यथा पूर्णपात्रं परासिञ्चेत्—एव ह स यजमानं परासिञ्चेत्—एव ह स यजमानं परासिञ्चेत्। स यत्र हैवमृत्विजः सविदाना यज्ञेन चरन्ति—सर्वमेव तत्र कल्पते, न मुह्यति। तस्मादेवमेव यज्ञो मर्येत्म्य॥ (१५)॥

प्रकृत यज्ञ में उन विभिन्नी प्रजाओं का ही समावेश किया जाता है )। मनुष्यों को लक्षित कर पशुप्रजा, देवताओं को लक्षित कर पक्षी, औषधियाँ वनस्पतियाँ, तथा ( जिन का सृष्टिकर्म में उपयोग है वह ) यह सब कुछ यज्ञ में समाविष्ट है ॥ ( ४ )॥ इस प्रकार ( पूर्व कथनानुसार सुग्वापन कर्म से सम्बन्ध रखने वाले 'सुग्वापननिगद') मन्त्र की ६ व्याहृतियाँ ( वाक्य ) होजाती हैं *। पुरुष (आध्यात्मिकपक्ष ) में नौ ( सात शीर्षण्य, दो मलमूत्राम सम्भूय ६ ) प्राण हैं। ( नवव्याहृत्यात्मक इस सुग्वापनमन्त्र से ) यह होता अपने इस वेष आधिभौतिक पक्ष में इन्हीं ६ प्राणों की स्थापित करता है। इसी ( नवप्राणाधानसम्पत्ति के लिए ) सुग्वापनमन्त्र की ६ व्याहृतियाँ होती हैं ॥(५)॥

सुग्वापननिगदसमाप्त

——१——

## २—आभावण–प्रत्याभावणनिगद

( अग्निर्होता वेदस्मेहोतम ' इत्यादि नवव्याहृत्यात्मक होतृकर्तृक 'सुग्वापन' कर्म के अनन्तर–अध्वर्यु होता उद्गाता ब्रह्मा इन चारों ऋत्विजों के सहयोग से आभावण–प्रत्याभावण–कर्मेतिकर्तव्यता सम्पन्न होती है। एक दूसरे ऋत्विक का एक दूसरे ऋत्विक् के प्रति यज्ञस्वरूप की महिमा का वर्णन–बखान ही आभावण–प्रत्याभावण कर्म कहलाता है। यह कर्म किया क्यों जाता है ? इस प्रश्न के उत्तर में प्रथम एक वैज्ञानिक आख्यान उद्धृत होरहा है जिसका तात्त्विक विश्लेषण विवेचना–प्रकरण में

---

* १—"अग्निर्होता" ।
२—"वरुणो होत्रम् ।
३—"वेत्तु प्रवित्रम्" ।
४—वायु व मरुत । देवता" ।
५—"पूतवर्तिमध्वर्यो । सुक्षमाध्वस्य" ।
६—"वसुर्त विद्याणम्" ।
७—"ईडामहे दर्वा ३॥ ईडेन्यान्" ।
८—"नमस्याम नमस्यान् ।
९—"यजाम यज्ञियान्" ।

इति-सुग्वापननिगदव्याहृतयः ( ९ )

पात्र सींचते हुए यज्ञपात्र पूर्ण करते हैं तथैव परस्पर प्रदान क्रम से इस यज्ञद्वारा वे ऋत्विक सम्प्रदाय का अनुगमन करते हैं। ( यहां पारस्परिक सम्प्रदान किसी भौतिक द्रव्य का नहीं होता अपितु केवल वाक् प्रयोग अर्थात निगदमन्त्र-प्रयोग से ही सम्प्रदायानुगमन होता है। इसी अभिप्राय को व्यक्त करती हुई श्रुति कहती है कि ) इस वाक् ( वाङ्मय निगदमन्त्रप्रयोग ) द्वारा ही सम्प्रदान पूर्वक ऋत्विक लोग अनुष्ठान करते हैं। वाक् ही यज्ञ है और वाक् ही निश्चयेन यज्ञका देव है। अतः वाग्द्वारा ही सम्प्रदानपूर्वक यज्ञानुष्ठान करते हैं ॥ ( ७ ) ॥ ( आश्रावण प्रत्याश्रावण कर्म के पारस्परिक सम्प्रदान से सभी ऋत्विजों का स्पर्शात्मकरूप से शान्त-अनुद्विग्न वृत्ति में रहना आवश्यक है। इस निगदकर्म में उन्हें उतना ही कुछ बोलना है जितने का निगदकर्म से सम्बन्ध है। प्रस्तुतानुपयोगिनी लौकिकवार्त्ता सर्वथा निषिद्ध है। इसी विशेषादेश का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है कि ) वह अध्वर्यु ( अपने मुख से होता नामक ऋत्विक् के प्रति अनुवाक्या के लिए प्रैष करता हुआ ) केवल 'अनुब्रूहि' [ अनुवचन करो ] इतना मात्र कह कर अप्रासंगिक और कुछ न बोले। नाही होता ही और कुछ अप्रासंगिक उच्चारण करे। [ क्योंकि अध्वर्युकृत प्रैष एवं अनुवचनद्वारा होता में भी वाग्रूप यज्ञ का समावेश हो जाता है ]। [ अनन्तर ] अध्वर्यु [ आग्नीध्र को लक्ष्य बनाकर 'ओ श्रावय' इत्यादिरूप से ] आश्रावण करता है। इस आश्रावण से यज्ञ आग्नीध्र के समीप लौट जाता है [ आग्नीध्र यज्ञस्थान से युक्त हो जाता है ] ॥ [ ८ ] ॥ [ चूंकि अध्वर्युकृत आश्रावण से आग्नीध्र में यज्ञात्मरूप का समावेश होगया है अतएव ] जबतक आग्नीध्र [ 'अस्तु श्रौषट्' इत्यादिरूप से] प्रत्याश्रावण न करले, तबतक वह निष्प्रयोजन कुछ न बोले। [ अध्वर्युकृत आश्रावण के अनन्तर ही अन्य निष्प्रयोजन वाक् का संयम कर रहा हुआ ] आग्नीध्र [ 'अस्तु श्रौषट्' रूप से अध्वर्यु के प्रति ] प्रत्याश्रावण करता है। [ आग्नीध्रकृत ] इस प्रत्याश्रावण से यज्ञात्मरूप पुनः अध्वर्यु की ओर लौट आती है। [ क्योंकि प्रत्याश्रावण कर्म अध्वर्युकृत आश्रावण कर्म का ही समाधान है ] ॥ [ ९ ] ॥ [ आग्नीध्रकृत प्रत्याश्रावण से यज्ञात्मरूप से युक्त होता हुआ ] वह अध्वर्यु जबतक [होता के प्रति] यज [ यजन करो ] इस निगद का प्रैष न करले तबतक अन्य कुछ निष्प्रयोजन न बोले। अपने यज इस प्रैष से ही अध्वर्यु होता के लिए यज्ञात्मरूप समर्पित कर

में प्रतिष्ठित होगा ) उत्पन्न होता है। ( सोमयाग के सम्बन्ध में वाङ्नियमकर्म की यही आधिदैविक मीमांसा है ) ॥ १४ ) ॥ ( आश्रावण प्रत्याश्रावणनिगद कर्म में यदि ऋत्विक् लोग अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण करदें, तो क्या अनिष्ट हो ? इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि ) यदि वह ऋत्विक् अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण कर देगा तो (वह परम्परया) जिस यज्ञसम्पत् को प्राप्त करता है ( अप्रस्तुत वागुच्चारण से उस यज्ञसम्पत् का विच्छेद करता हुआ वह होता ) उसी प्रकार यजमान को यज्ञसम्पत् से पृथक् कर देगा जैसे कि ( स्वस्थानों से दृढ़पात्र को परिपूर्ण करने वाले व्यक्ति अज्ञानपानी से ) उस पूर्णपात्र को रिक्त कर देते हैं ( रत्न देते हैं )। तात्पर्य—लौकिक कर्म जैसे अन्यवृत्ति से अपूर्ण रह जाता है एवमेव अप्रस्तुत वागुच्चारण से यज्ञकर्म स्वसम्पत्तानधारा खोता हुआ अपूर्ण रह जायगा एवं यही अप्रस्तुत वागुच्चारण से महान् अनिष्ट होगा )। (ठीक इसके विपरीत) जिस यजमान के यज्ञ के ( आश्रावण प्रत्याश्रावणनिगद कर्म में ) ऋत्विक् लोग ( अप्रस्तुत वाक् का संयम करते हुए ) परस्पर एक दूसरे के प्रति यज्ञसम्पत् समर्पित करते हुए निगद कर्म का अनुगमन करते हैं उस कर्म में सभी कुछ ( यज्ञसम्पत्तियाँ ) सम्पन्न होजाती हैं इस सावधानी से कोई भी ऋत्विक् अपने कर्म से च्युत नहीं होता। इस लिए (ऋत्विजों को चाहिए कि) वे इसी प्रकार (विहित नियमानुसार) ही ( यज्ञोपसम्पत्ता पूरी करते हुए ) यज्ञ को पुष्ट ( परिपूर्ण ) करें ॥ ( १५ ) ॥

( प्रस्तुत निगद कर्म में पांच व्याहृतियाँ होती हैं। इस पाङ्क्त संख्या की मौलिक उत्पत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है )—( इस आश्रावण प्रत्याश्रावण कर्म में ) निश्चयेन ये [ निम्न लिखित ] पांच व्याहृतियाँ होती हैं—'ओ श्रावय'—'अस्तु श्रौषट्'—'यज'—'ये यजामहे'—'वौषट्'। ( प्राकृतिक संवत्सर यज्ञ सम्वत्सरप्रजापतिरूप से विद्यमान प्राकृतिक पार्थिव यज्ञ ये दोनों ) यज्ञ पाङ्क्तयज्ञ हैं [ यज्ञ से उत्पन्न ] पशु [ भी ] पाङ्क्तपशु हैं; [ प्राकृतिक ] संवत्सर [ यज्ञ ] की [ भी ] पांच [ ही ] ऋतुएँ हैं। यही [ पाङ्क्तपशुता ही ] इस यज्ञ की एक सीमित [ प्राकृतिक ] सम्पत् है। [ इसी प्राकृतिक सम्पत् समृद्ध के लिए यहां पांच व्याहृतियाँ विहित हैं ] ॥ [ १६ ] ॥ [ उन पांचों व्याहृतियों के अक्षर १७ होते हैं। इस सप्तदश संख्या की उत्पत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है —उन पांच व्याहृतियों के ( ओ श्रा-व-य अ-स्तु-श्रौ-षट्-य-ज-ये-य-जा-म-हे

कि )। 'अभावर' इस म्याहृति से देवदेवतामोंने विराट् ( गौरूपपरापृथिवी ) का आह्वान किया। 'भस्तु भौषट्' इस म्याहृति से ( स्तनपानार्थ ) वत्स को पाश से मुक्त किया। यज' इस म्याहृति से वत्स को पृथक् किया। ये यजामहे' इस म्याहृति से ( दोहनार्थ ऊध-स्तन ) के समीप बैठ गए। एवं-'वौषट्' इस वषट्कारनिष्ठा म्याहृति से ही उस विराट का दोहन कर लिया। यह पृथिवी ही निश्चयेन विराट् है। इसी का यह ( उक्त लक्षण ) दोह है। ( जिस प्रकार प्राकृतिक प्राण देवता इस विराट्रूपधरा-गोरूपधरा-पृथिवी के दोहन से अपनी सम्पूर्ण कामनाएँ पूरी किया करते हैं ) इसी प्रकार यह विराड्गौ इस यजमान के लिए वे सम्पूर्ण कामनाएँ प्रदान कर देती हैं जो यजमान विराड्गौ के उपक्रान्त प्राकृतिक दोह का रहस्य जानता है॥ ( २० )॥

आश्रावण प्रत्याश्रावणनिगदसमाप्त

— २ —

पाँचवें अध्याय में दूसरा चौथे प्रपाठक में तीसरा

'स्रुग्ब्राह्मण' समाप्त

मूलानुवादसमाप्त ( ग )

घ—सूत्रानुगतपदार्थसंग्रह—

## १, २—स्रुगादापन, तथा आश्रावण प्रत्याश्रावणकर्म्म

वरणकर्म समाप्ति के अनन्तर 'होता' नामक ऋत्विक् अध्वर्यु और आग्नीध्र के अंत देश में रहा करता है। इस होतृकर्म्म के सम्पादन ( स्पर्श ) कर्म्मानन्तर अध्वर्यु और आग्नीध्र दोनों यथास्थान बैठ जाते हैं—जैसा कि— समृद्धा उपविशतः' ( का श्रौ सू० ३।२।१५ ) इत्यादि सूत्र व्याख्यान में स्पष्ट कर दिया गया है—( देखिए। श वि मा ५ वर्ष २ अङ्क ८४ पृष्ठ )। सूत्रानुगता इस पद्धति के अनन्तर क्रमप्राप्त 'स्रुगादापन' कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता प्रारम्भ होती है। अन्यत्र जहां तूष्णीं बिना मन्त्रप्रयोग के स्रुगादापनकर्म्म होता है वहां प्रकृत इष्टि में मन्त्रोच्चारणपूर्वक स्रुगादापन विहित है। वरणकर्म्म से युत होता अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रम्' इत्यादि मन्त्रलक्षण स्रुगादापननिगद का पाठ करता है। इधर होता मन्त्रपाठ आरम्भ करता है, उधर अध्वर्यु जुहू उपभृत् नामक स्रुक का ग्रहण करता है। यही तमन्त्रक स्रुगादापन' कर्म्म है। होतृकर्म

निगदमन्त्र के— 'अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रं वेत्तु प्राविंत्र साधु ते यजमान देवता' ... होतारमहृथा घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व देवयुव विश्ववारामीडामहै देवाँ ईडेन्यान् नमस्याम नमस्यान् यजाम यज्ञियान्" इस वाक्य के उच्चारण में भी थोड़ी विशेषता है। आरम्भ से 'यजमान देवता' पर्यन्त तो होता उपांशु-मन्दस्वरपूर्वक-उच्चारण करता है। 'घाउर्ग्नि०' से आरम्भ कर 'यजाम यज्ञियान्' पर्यन्त उच्चस्वर से उच्चारण करता है। जिस समय होता के मुख से—'घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व' मन्त्रभाग उच्चरित होता है उसी समय ( एतन्मन्त्रभागोच्चारण काल में ही ) अध्वर्यु स्रुक् का ग्रहण करता है। होतृकर्तृक निगदपाठ काल में अध्वर्यु द्वारा स्रुक्-ग्रहण ही "स्रुगादापन" कर्म है, यही निष्कर्ष है।

भगवान् कात्यायन कहते हैं कि, स्रुगादापनकर्म्म प्रयाजकर्म्म के समीप ही विहित है। अतएव मन्त्रोच्चारणपूर्वक ही स्रुगादापनकर्म्म करना चाहिए। होताद्वारा प्रयुक्त निगदमन्त्र के—'घृतवतीम्' भाग के उच्चरित होने पर अध्वर्यु जुहू-उपभृत् नामक स्रुचों का ग्रहण कर हविष्यों से पूर्व परिधियों के पश्चिममार्ग से वामपाद से वेदि के दक्षिण पार्श्व में ( जोकि— 'अवति' प्रदेश माना गया है ) जा के ईशानाभिमुख खड़ा हो जाता है। वहाँ खड़ा होकर वह— 'ओ श्रावय' यह आहुति (-आग्नीध्र के प्रति ) बोलता है। प्रत्युत्तर में आग्नीध्र—'अस्तु श्रौषट्' इस आहुति का प्रयोग करता है। अनन्तर पुनः अध्वर्यु—होता को लक्ष्य बना कर—'समिधो यज' इस आहुति का उच्चारण करता है। प्रत्युत्तर में होता—'ये यजामहे' इस आहुति का उच्चारण करता है। मन्त्रान्त में अध्वर्यु जुहू को प्राङ्मुख बनाता हुआ 'वौषट्' इस वषट्कारात्मिका आहुति के उच्चारण के साथ साथ जुहूस्थित आज्य का तृतीयांश की आहुति दे देता है। स्रुगादापन तथा आश्रावण कर्म्म की इसी इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

( १ )—अग्निर्होतेति स्रुगादापनं प्रयाजेषु, तस्मिंश्चे । का० श्रौ० सू० ३।२।११।

( २ )—घृतवतीमित्युक्ते स्रुचावादाय, अतिक्रम्य, आश्राव्य आह— समिधो यजे ति' । का० श्रौ० सू० ३।२।१७।

इति—सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह ( ख )

ङ-वैज्ञानिकविवेचना—

## १—स्रुगादापनकर्मोपपत्ति

स्रुच्युपपुच्छ वरण कर्म में पूर्व होता स्वस्त्ययनरूप-कर्मानन्तर-'अग्निर्होता वस्व्यमन्होऽस्मि'—इत्यादि ब्राह्मणपठित स्रुगादापन कर्म का पाठ करता है। वरणकर्म से पूर्व यह मनुष्य होता अपने स्वाभाविक-औत्पत्तिक-सहजसिद्ध मनुष्य भाव से प्रज्ञापराध का सहज पात्र है। असावधानी कर बैठना मनुष्यत्व का स्वभाव है। यज्ञकर्म वह प्राकृतिक कर्म है, जिसमें हो जानेवाली थोड़ी भी असावधानी यज्ञस्वरूप विकृत कर देती है फलस्वरूप यज्ञ यहां अनिष्टजनक बन सकता है। इस अनिष्टजनकताप्रवर्त्तक मानुषदोष के निराकरण के लिए यह मनुष्य होता अपने हौत्र कर्म का उत्तरदायित्व मन्त्र शक्ति द्वारा प्राकृतिक प्राणात्मक दिव्याग्नि पर ही डाल रहा है। प्राकृतिक दिव्याग्निलक्षण दिव्यहोता को लक्ष्य बनाता हुआ यह कहता है कि—"मैं इस यज्ञ का होता नहीं हूं। होता तो दिव्याग्नि है। जो वास्तविक होता हैं, वे ही अपने इस हौत्रकर्म का इतिकर्त्तव्यता का ध्यान रक्खें। मुझसे जो असावधानी होगी वह उन्हीं की असावधानी मानी जायगी। लौकिककर्म हों, अथवा वैदिक (शास्त्रीय) कर्म, दोनों के लिये प्रेरणा हमें प्राकृतिक प्राणदेवताओं से ही मिलती है। होता सब कुछ है प्राणदेवताओं की प्रेरणा से ही हम करते सब कुछ हैं—प्राकृतिक बल प्रेरणा से ही। परन्तु योगमाया के बन्धन से अहन्ताभिमान हमें होता है। हम यह मान बैठते हैं कि हम ही सब कुछ कर रहे हैं, जबकि तत्वतः—"तृणस्य कुब्जीकरणेऽप्यशक्ताः" सिद्धान्तानुसार इन प्राकृतिक शक्तियों के आगे हमारी स्वतन्त्र सत्ता का कुछ भी मूल्य नहीं है। "त्वया हृषीकेश हृदिस्थितेन यथा नियुक्तोऽस्मि, तथा करोमि" के अनुसार हृदयावच्छिन्न दिव्यप्राणशक्तिघन अन्तर्यामी की प्रेरणा से ही हमारा सम्पूर्ण कर्मकलाप सञ्चालित है। जो व्यक्ति अपने कर्मों में हृदयस्थ प्राणमूर्त्ति इस अन्तर्यामी को साक्षी बनाए रहता है निश्चयेन इस आध्यात्मिक भावना मात्र से उसका कर्म मानुषभाव से पृथक् रहता हुआ सफल हो जाता है। यही भारतीय भक्तिकाण्ड का सुप्रसिद्ध 'आत्मसमर्पण लक्षण भक्तियोग' है, जिसके अनुगामी भक्त सदा निर्द्वन्द्व बने रहते हैं। ठीक इसके विपरीत अन्तर्यामी की दूसरे शब्दों में दिव्यप्राणशक्तियों की उपेक्षा कर जो मनुष्य अपने पक्ष का अभि

दो अवयवों से अन्य पवित्र कर्म्मों की तुलना में विशेष रूप से पवित्र बना हुआ है। अग्नि और सोम दोनों तत्त्वों के रासायनिक सम्मिश्रण से उत्पन्न उभयात्मक अपूर्व भाव ही 'यज्ञ' है। अग्नि की पवित्रता लोक में भी प्रत्यक्ष है। दूषित मलिन-अशुचि-भावों को नष्ट कर देना अग्नि का मुख्य काम है। इसी आधार पर तो पात्रादि की अशुचि अग्नितापसे लोक में दूर की जाती है। जबतक शरीर में अग्निदेवता 'परमया रूच्या बल्गलीति' (प्रज्वलित रहते हैं), तभी तक अध्यात्मसंस्था (आत्मयुक्त शरीर) पवित्र रहता है। अग्निदेव के उत्क्रान्त होते ही आसुर मलीन वारुणप्राण का प्रभुत्व हो जाता है, फलस्वरूप शवशरीर सर्वथा अशुचि-पूतिगन्धयुक्त बन जाता है। अग्नि का यह पावक धर्म्म ब्रह्मसोमाहुति पर ही निर्भर है। जब तक ब्रह्मसोम दाहक अग्नि में आहुत होता रहता है, तभीतक अन्नादाग्नि प्रज्वलित रहता है। अतएव पवित्र धर्म्म का मूल प्रवर्त्तक पारमेष्ठ्य 'ब्रह्म' नामक सोमतत्त्व ही माना गया है, जिसका—"पवित्र ते विततं ब्रह्मणस्पते॰" इत्यादि ऋङ्मन्त्र से विश्लेषण हुआ है। पवित्र अग्नि, अग्निस्वरूप रक्षक पवित्र ब्रह्मणस्पति-ब्रह्म-नामक पारमेष्ठ्य सोम, दोनों पवित्र तत्त्वों के समन्वित रूप का ही नाम पूर्व कथनानुसार यज्ञ है। जिसका स्वरूप विश्व के सर्वश्रेष्ठ दो पवित्र तत्त्वों के सम्मिश्रण से निष्पन्न हुआ हो उसे (यज्ञ को) हम अन्य पवित्र तत्त्वों की अपेक्षा अवश्य ही अतिशय रूप से पवित्र कह सकते हैं। इसीलिये तो श्रेष्ठकर्म्म में परिगणना में इसे—"यज्ञो वै श्रेष्ठतम कर्म्म" इत्यादि रूपसे श्रेष्ठतम बतलाया जाता है। यज्ञ की यही अग्नि-सोममयी-उभयधर्म्मात्मिका अतिशय पवित्रता सूचित करने के लिये श्रुति ने इसे 'प्रावित्र' (प्रकर्षेण अवति) कहा है। प्राविन्न शब्द से यद्यपि प्रकृत में रक्षा कर्म्म ही अभिप्रेत है। तथापि रक्षात्मक यह यज्ञकर्म्म चूंकि पवित्रतम है, अतएव प्रसङ्गोपात्त परम्परया प्राविन्न से यज्ञ के पवित्रतम धर्म का भी विश्लेषण कर दिया गया है। अग्नीषोमात्मक यज्ञ की अग्निसोमात्मिका पवित्रता ही रक्षाकर्म्म का प्रधान निमित्त बनती है। एकमात्र इसी आधार पर 'प्राविन्न से "पवित्रतम' रूप फलितार्थ भी निकाला जा सकता है। प्रकृत रक्षात्मक धर्म्म तो यज्ञ का स्पष्ट ही है। आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक, तीनों ही संस्थाओं की रक्षा अग्नीसोमात्मक यज्ञ पर ही निर्भर है। अन्ना-दानात्मक यज्ञ आध्यात्मिक संस्था का रक्षक है, आदानविसर्गक्रियात्मक यज्ञ

